**आस्तीक-** आर्यों ने नागों को जितना सताया है उतना अगर नाग आर्यों को सताते तो आर्य भी नाग नरेश का वध किये बिना न रहते। तक्षक की उस भूल को सुधारने का उपाय नागों को प्रेम से जीतना है। इस प्रकार के हत्याकाण्डों से आर्यावर्त में शान्ति नहीं हो सकती। आज तुम्हारा अवसर है इसलिये तुम हत्याकाण्ड कर रहे हो। कल नागों का भी अवसर आ सकता है इसलिये वे हत्याकाड करेंगे इस प्रकार दोनों के सर्वनाश में इस परम्परा का अन्त होगा। जब एक ही देश में दोनों को रहना है तब प्रेम और सास्कृतिक एकता के सिवाय दूसरा कोई उपाय शान्ति की स्थापना नहीं कर सकता। महाराज, एक दूसरे के दोष न देखकर गुण ही देखना चाहिये। जिस उलूपी देवी का आपने नाम लिया है वह एक वीरागना थी, जब अर्जुन ने बभ्रुवाहन से कहा कि मैं तुम्हारा पिता बनकर नहीं किन्तु राज्य का शत्रु बनकर आया हूं इस समय तुम मेरे सच्चे बेटे तभी कहलाओगे जब मुझ से लडोगे तब उलूपीने बभ्रुवाहन को उत्तेजित किया और बभ्रुवाहन ने अर्जुन को पराजित किया। बाद में सेवा और पूजा की। आपने समझा ? आर्य और नाग के सम्मिलन ने कर्त्तव्य और प्रेम का कैसा सुदर सम्मिलन किया। गुणग्रहण की दृष्टि कीजिये महाराज। गुण को दोष बनाकर वैर और पाप को स्थिर न बनाइये।

**जनमेजय-** आपकी आज्ञा से यज्ञ बद कर दिया जायगा पर केवल तक्षक की आहुति दे देने दीजिए।

**आस्तीक**- यह आपकी ध्वनि नहीं है महाराज, किन्तु आप के भीतर बैठा हुआ अहंकार रूपी पशु बोल रहा है यही तो मनुष्यता का नाश कर रहा है जिससे सदा के लिये सुखशान्ति का नाश हो जायगा। अगर आपको यज्ञ करना है तो अहंकार रूपी पशुकी आहुति दीजिये ।

**जनमेजय**--ब्रह्मन्, आप आर्य-जाति को मिटा रहे हैं ।

**आस्तीक**-राजन्, जो पैदा होता है वह मरता है चाहे व्यक्ति हो चाहे जाति हो । व्यक्ति दूसरे व्यक्तिसे मिलकर संतान पैदा करता है और इस प्रकार मरकर भी अमर बनता है । जाति भी दूसरी जाति मे मिलकर एक तीसरी जाति का निर्माण करती है और मर कर अमर बनती है । भविष्यमें न आर्य्य जाति रहेगी न नाग जाति, मिल कर दोनों की एक तीसरी ही जाति बन जायगी । न वैदिक धर्म रहेगा न नाग धर्म, मिलकर दोनों का एक नया धर्म बन जायगा । यज्ञ मिट जाँयँगे, नये देव नये विधान और नये आचार आजाँयगे । जब तक ऐसा सम्मिलन और नव निर्माण होता रहेगा तबतक मनुष्य मनुष्य बना रहेगा, वह प्रगति करेगा । जिस दिन यह समन्वय-शक्ति नष्ट हो जायगी उसी दिन मनुष्य पशु बन कर नष्ट हो जायगा । महाराज, इस दुर्लभ मनुष्य-जीवन को इस प्रकार पशु बनाना उचित नहीं है ।

**होता**–आस्तीक मुनि का कथन सर्वथा सत्य है ।

**अन्य ऋषि**–यज्ञ बंद होना चाहिये ।

**आस्तीक**—महाराज, अब आपकी क्या इच्छा है ? मेरा

वर पूरा करते हैं या मैं अग्नि में प्रवेश करके अपने पिता का अनुकरण करूँ ? नागवश का क्षय जब होगा तब होगा पर एक ऋषिवंश का क्षय तो हो ही जायगा।

**जनमेजय**— आपके पिता कौन ?

**आस्तीक**—मेरे पिता ऋषिराज ज़रत्। जिनने मनुष्यता की रक्षा में प्राण दिये, जिन्हें तुम्हारे सिपाहियों ने मार डाला।

**जनमेजय** — आश्चर्य से] मेरे सिपाहियों ने ?

**आस्तीक**—हाँ, हाँ, तुम्हारे सिपाहियों ने। राजन्, तुम्हें मालूम नहीं कि तुम्हारे नाम पर क्या क्या पाप हो रहे हैं ? घर के वाहर निकलो तो तुम्हें मालूम होगा कि आज संसारमें सबसे खराब गाली 'जनमेजय' है। लोग पिशाच कहलाना पसन्द करते हैं पर जनमेजय कहलाना पसन्द नहीं करते। तुम जो अत्याचार करा रहे हो उसे देखते हुए यह ठीक ही है।

**जनमेजय**—अपने शत्रु से वदला कौन नहीं लेता ?

**आस्तीक**—राजन्, शत्रु से वदला लिया जाता है पर निरपराध प्रजा का हत्याकाड, वह भी ऐसा जिसमें मनुष्यत्व का दिवाला निकल जाय और अपने नाश की भी पर्वाह न रहे, वदला नहीं है। राजन्, जरा कल्पना करो- एक गरीव परिवार है जिसमें एक विधवा मा है, जवान लडका है जो वीमार होकर खाट पर पड़ा है उसकी छोटी वहिन है, तुम्हारे अत्याचारों से डरकर सारा गाव उजड गया है इसलिये उन्हें कोई मदद करनेवाला नहीं है, ऐसी वुरी हालत में तुम्हारे सिपाही उस वीमार युवक को जानवर की तरह खींचकर लाते हैं, उस विधवा मा के, उस छोटी वच्ची के

आस्तीक- यह आपकी ध्वनि नहीं है महाराज, किन्तु आप के भीतर बैठा हुआ अहंकार रूपी पशु बोल रहा है यही तो मनुष्यता का नाश कर रहा है जिससे सदा के लिये सुखशान्ति का नाश हो जायगा। अगर आपको यज्ञ करना है तो अहंकार रूपी पशुकी आहुति दीजिये।

जनमेजय--ब्रह्मन्, आप आर्य-जाति को मिटा रहे हैं।

आस्तीक-राजन्, जो पैदा होता है वह मरता है चाहे व्यक्ति हो चाहे जाति हो। व्यक्ति दूसरे व्यक्तिसे मिलकर संतान पैदा करता है और इस प्रकार मरकर भी अमर बनता है। जाति भी दूसरी जाति से मिलकर एक तीसरी जाति का निर्माण करती है और मर कर अमर बनती है। भविष्यमें न आर्य्य जाति रहेगी न नाग जाति, मिल कर दोनों की एक तीसरी ही जाति बन जायगी। न वैदिक धर्म रहेगा न नाग धर्म, मिलकर दोनों का एक नया धर्म बन जायगा। यज्ञ मिट जायँगे, नये देव नये विधान और नये आचार आजाँयगे। जब तक ऐसा सम्मिलन और नव निर्माण होता रहेगा तबतक मनुष्य मनुष्य बना रहेगा, वह प्रगति करेगा। जिस दिन यह समन्वय-शक्ति नष्ट हो जायगी उसी दिन मनुष्य पशु बन कर नष्ट हो जायगा। महाराज, इस दुर्लभ मनुष्य-जीवन को इस प्रकार पशु बनाना उचित नहीं है।

होता--आस्तीक मुनि का कथन सर्वथा सत्य है।

अन्य ऋषि--यज्ञ बंद होना चाहिये।

आस्तीक--महाराज, अब आपकी क्या इच्छा है? मेरा

वर पूरा करते हैं या मैं अग्नि में प्रवेश करके अपने पिता का अनुकरण करूँ ? नागवश का क्षय जव होगा तव होगा पर एक ऋषिवंश का क्षय तो हो ही जायगा।

**जनमेजय**— आपके पिता कौन ?

**आस्तीक**—मेरे पिता ऋषिराज ज़रत्। जिनने मनुष्यता की रक्षा में प्राण दिये, जिन्हें तुम्हारे सिपाहियों ने मार डाला।

**जनमेजय**— आश्चर्य से] मेरे सिपाहियों ने ?

**आस्तीक**—हाँ, हाँ, तुम्हारे सिपाहियों ने। राजन्, तुम्हें मालूम नहीं कि तुम्हारे नाम पर क्या क्या पाप हो रहे हैं ? घर के वाहर निकलो तो तुम्हें मालूम होगा कि आज संसारमें सवसे खराव गाली 'जनमेजय' है। लोग पिशाच कहलाना पसन्द करते हैं पर जनमेजय कहलाना पसन्द नहीं करते। तुम जो अत्याचार करा रहे हो उसे देखते हुए यह ठीक ही है।

**जनमेजय**—अपने शत्रु से वदला कौन नहीं लेता ?

**आस्तीक**—राजन्, शत्रु से वदला लिया जाता है पर निरपराध प्रजा का हत्याकाड, वह भी ऐसा जिसमें मनुष्यत्व का दिवाला निकल जाय और अपने नाश की भी पर्वाह न रहे, वदला नहीं है। राजन्, जरा कल्पना करो- एक गरीव परिवार है जिसमें एक विधवा मा है, जवान लडका है जो वीमार होकर खाट पर पडा है उसकी छोटी वहिन है, तुम्हारे अत्याचारों से डरकर सारा गाव उजड गया है इसलिये उन्हें कोई मदद करनेवाला नहीं है, ऐसी बुरी हालत में तुम्हारे सिपाही उस वीमार युवक को जानवर की तरह खींचकर लाते हैं, उस विधवा मा के, उस छोटी वच्ची के

ऑसू उनके दिल पर कोई असर नहीं करते । इतने में एक आर्यऋषि उन्हें रोकते हैं पर तुम्हारे सैनिक आर्यऋषि की भी हत्या कर डालते हैं । महाराज, क्या यह शत्रु से बदला लेना है ?

**पिंगल**– क्या वे ऋषि ही आपके पिता हैं ?

**आस्तीक**– हा !

**पिंगल**—ओह ! अब्रह्मण्यम् अब्रह्मण्यम् ।

**देवशर्मा**– ब्रह्महत्या ! ब्रह्महत्या !!

**आस्तीक**– महाराज, विचारिये ! एक दिन तुम्हें भी मिट्टी में मिलना है - हमें भी मिट्टी में मिलना है - नागों को भी मिट्टी में मिलना है, उस दिन मिट्टी में यह भेद न रहेगा कि यह आर्यों की मिट्टी है - यह नागों की मिट्टी है - मिट्टी मिलकर एक हो जायगी, हमारा घमण्ड भी मिट्टी में मिल जायगा, जिन नागों से हमें घृणा है, हो सकता है कि मरने के बाद हम उन्हीं में पैदा हों, इस प्रकार अपनी घृणा का फल हम ही भोगें, ऐसी अस्थिर और आत्मघातक चीज के लिए आप मनुष्यता की हत्या करते हैं ! एक चिरस्थायी शत्रुता को जन्म देते हैं ! एक आर्यनरेश में यह अज्ञान ! आश्चर्य है !

[ जनमेजय दोनो हाथों से सिर पकडकर पश्चात्ताप और चिन्ता में डूब जाते हैं । ]

**आस्तीक**—महाराज, बोलिये अब आपकी क्या इच्छा है ? आप मेरा वर पूर्ण करते हैं या मै अग्निप्रवेश करूँ ?

**जनमेजय** ( आस्तीक के सामने सिर झुकाकर ) नहीं ऋषिराज, अब और किसी को अग्नि में प्रवेश न करना पड़ेगा अब मेरी पशुता

और अहकार ही अग्नि में प्रवेश करेंगे।

आस्तीक--(जोर से) अहिंसा

सब--परमोधर्म.।

आस्तीक--भगवान सत्यकी

सब--जय !!!

आस्तीक--महाराज जनमेजय की

सब--जय

जनमेजय--आस्तीक मुनि की

सब--जय।

आस्तीक--महाराज, मुझे विश्वास था कि आप मेरी प्रार्थना मानेंगे, यज्ञ बन्द होगा। उसके लिये मैंने यह गीत बनाया है।

आस्तीक--[ आस्तीक के साथ सब गाते हैं ]

[गीत १०]

अब हम हैं मानव सन्तान।
आर्य नाग का भेद भुलाया।
जाति पाँति का फन्द छुडाया॥
मानव मानव एक हुए सब किया प्रेम सन्मान।
अब हम हैं भारत सन्तान॥१॥

मानवता का मान करेंगे।
प्रेम-धर्म का गान करेंगे॥
घर घर होगी मानवता पर अब पशुता कुर्बान।
अब हम हैं मानव सन्तान॥ २॥

हर, हरि होंगे, हरि, हर होंगे ।
अब इनके घर घरघर होंगे ।
एक बनेगा धर्म सभी का होगा एक निशान ।
अब हम हैं मानव सन्तान ॥ ३ ॥

एक सभ्यता होगी प्यारी ।
होगी भाषा एक हमारी ॥
एक राष्ट्र होगा हम सबका प्यारा हिन्दुस्थान ।
अब हम हैं भारत-सन्तान ॥ ४ ॥



# सत्यभक्त-साहित्य

जीवन की, समाज की, धर्म की और देश विदेश की प्रायः सभी समस्याओं को सुलझानेवाले मौलिक विचार। गद्यपद्य नाटक कथा आदि अनेक ढग से बुद्धि और मन पर असाधारण प्रभाव डालनेवाला साहित्य। एकवार अवश्य स्वाध्याय कीजिये।

१ सत्यामृत— मानवधर्मशास्त्र [दृष्टिकाड] मूल्य १।) अपने और जगत के जीवन को सुखी वनाने के लिये सत्य पाने के लिये जीवन को कैसा वनाना चाहिये, जीवन कैसे और कितने तरह के होते हैं, धर्म जाति आदि का समभाव कैसे व्यावहारिक वन सकता है आदि का मौलिक विवेचन विस्तार से किया गया है। इस महाशास्त्र का स्वाध्याय अवश्य कीजिये।

२ कृष्णगीता--मूल्य वारह आना।

श्रीकृष्ण और अर्जुन के संवादरूप होनेपर भी चौदह अध्याय की यह गीता भगवद्गीता से विलकुल स्वतन्त्र है। कर्मयोग के सन्देश के साथ इसमें धर्मसमभाव जातिसमभाव नरनारीसमभाव अहिंसादि व्रत, पुरुयार्थ, कर्तव्याकर्तव्यनिर्णय का वडा अच्छा विवेचन किया गया है। विविध छन्दों में ९५८ पद्य हैं जिनमें वहुत से मनोहर गीत भी हैं।

३ निरतिवाद--मूल्य छः आना।≈)

साम्यवाद और पूजीवाद के अतिवादों से वचाकर निकाला गया वीच का मार्ग। साथ ही विश्वकी सामाजिक धार्मिक राष्ट्रीय समस्याओं को हल करने की व्यावहारिक योजना।

हर, हरि होंगे, हरि, हर होंगे ।
अब इनके घर घरघर होंगे ।
एक बनेगा धर्म सभी का होगा एक निशान ।
अब हम हैं मानव सन्तान ॥ ३ ॥

एक सभ्यता होगी प्यारी ।
होगी भाषा एक हमारी ॥
एक राष्ट्र होगा हम सबका प्यारा हिन्दुस्थान ।
अब हम हैं भारत-सन्तान ॥ ४ ॥



# सत्यभक्त-साहित्य

जीवन की, समाज की, धर्म की और देश विदेश की प्रायः सभी समस्याओं को सुलझानेवाले मौलिक विचार। गद्यपद्य नाटक कथा आदि अनेक ढग से बुद्धि और मन पर असाधारण प्रभाव डालनेवाला साहित्य। एकवार अवश्य स्वाध्याय कीजिये।

**१ सत्यामृत**-- मानवधर्मशास्त्र [दृष्टिकाड] मूल्य १।) अपने और जगत के जीवन को सुखी वनाने के लिये सत्य पाने के लिये जीवन को कैसा वनाना चाहिये, जीवन कैसे और कितने तरह के होते हैं, धर्म जाति आदि का समभाव कैसे व्यावहारिक वन सकता है आदि का मौलिक विवेचन विस्तार से किया गया है। इस महाशास्त्र का स्वाध्याय अवश्य कीजिये।

**२ कृष्णगीता**--मूल्य वारह आना।

श्रीकृष्ण और अर्जुन के संवादरूप होनेपर भी चौदह अध्याय की यह गीता भगवद्गीता से विलकुल स्वतन्त्र है। कर्मयोग के सन्देश के साथ इसमें धर्मसमभाव जातिसमभाव नरनारीसमभाव अहिंसादि व्रत, पुरुपार्थ, कर्तव्याकर्तव्यनिर्णय का वडा अच्छा विवेचन किया गया है। विविध छन्दों में ९५८ पद्य हैं जिनमें वहुत से मनोहर गीत भी हैं।

**३ निरतिवाद**--मूल्य छः आना।=)

साम्यवाद और पूंजीवाद के अतिवादों से वचाकर निकाला गया वीच का मार्ग। साथ ही विश्वकी सामाजिक धार्मिक राष्ट्रीय समस्याओं को हल करने की व्यावहारिक योजना।

**४ सत्य संगीत**– मूल्य दस आना ।

भ. सत्य, भ. अहिंसा, राम कृष्ण महावीर बुद्ध ईसा मुहम्मद आदि महात्माओंकी प्रार्थनाएँ अनेक भावनागीत तथा भावपूर्ण कविताओं का सग्रह।

**५ जैनधर्ममीमांसा** ( प्रथम भाग )-- मूल्य एक रुपया.

तीन वडे वडे अध्यायेमें धर्म की विस्तृत और मौलिक व्याख्या महावीर स्वामी का बुद्धिसगत विस्तृत जीवन चरित्र, अतिशयों आदि का वास्तविक मर्म जैनधर्म और उसके सम्प्रदाय उपसम्प्रदायों का और निन्हवों का इतिहास, सम्यक्‌दर्शन के आठ अग तथा अन्य चिन्हों का समभावी और नये दृष्टिकोण से विस्तृत वर्णन ।

**६ जैनधर्ममीमांसा** (दूसरा भाग)- मूल्य १॥) ।

इसमें सर्वज्ञताकी वास्तविक व्याख्या, उसका इतिहास, प्रचलित मान्यताओंकी आलोचना, मति आदि पाचें ज्ञानोंका विशाल वर्णन, उनका मर्मदर्शन, सक्षेपमें ज्ञान के विषयको लेकर युक्ति और शास्त्रके आधार पर किया गया विशाल मौलिक और वैज्ञानिक अभूतपूर्व विवेचन है, कठिन से कठिन विषय वडी सरलता से समझाया गया है ।

**७ शीलवती**– मूल्य एक आना ।

वेश्याओं के जीवन में भी सतीत्व लानेवाली, उनके जीवन को ऊचे उठानेवाली एक योजना जो कि एक वेश्याकुमारी के साथ चर्चारूप में वताई गई है ।

**८ विवाह-पद्धति**-- मूल्य एक आना ।

सप्तपदी, भाँवर, मगलाष्टक मगलाचरण आदि के सुन्दर पद्य सबको समझ में आनेवाली एक नयी विवाह पद्धति. इस पद्धति से

अनेक विवाह हुए हैं और विरोधी दर्शकों ने भी इसकी सराहना की है। पूरी विधि हिन्दी में ही है।

९ भावनागीत-सत्यसमाज-- मूल्य एक आना।

प्रतिदिन सुबह शाम पढने योग्य प्रार्थनाएँ, सत्यसमाज के विषय में शंका-समाधान और नियमावली।

१० नागयज्ञ (नाटक)-- मूल्य आठ आने।

भारत के आर्य और नागों का परस्पर द्वंद, उसका हल, और अन्त में दोनों का मेल, एक ऐतिहासिक कथानक को लेकर अनेकरसपूर्ण चित्रण के द्वारा बताया गया है।

एक लम्बी प्रस्तावना में हिन्दू मुसलमानों के झगडों के कारण और उनको दूर करने का उपाय भी बनाया गया है।

११ हिन्दूमुस्लिम-मेल --मूल्य डेढ आना।

हिन्दू मुसलमानों में जिन जिन बातोंपर झगडा है उनका मर्म क्या है और किस तरह दोनों की भलाई हो सकती है दोनों की धार्मिक सामाजिक और राजनैतिक समस्या किस तरह सुलझ सकती है इसका अच्छा विवेचन है। यह पुस्तक घर घर पहुचँना चाहिये जिस से भारत संगठित और अविच्छेद्य बन सके।

१२ निर्मल योग सन्देश--मूल्य दो पैसा

प. सूरजचन्द जी डाँगी रचित एक कीर्तन संगीत।

निम्नलिखित ग्रंथ छप रहे हैं :—

१३ आत्म कथा--

सत्यसमाज के संस्थापक स्वामी सत्यभक्त जी की विस्तृत आत्मकथा जिसे पढ़ने से जीवन की कितनी ही कठिनाइयाँ हल हो सकती है जीवन निर्माण की कुञ्जी मिल सकती है। मूल्य करीब एक रुपया।

१४ सत्यामृत--( आचार काड ) अहिंसा सत्य आदि का मौलिक और विस्तारपूर्ण विवेचन, आचार सम्बन्धी प्रायः सभी बातों का विवेचन करनेवाला एक मौलिक शास्त्र। मूल्य करीब १।)

१५ **जैनधर्म मीमांसा** ( तीसरा भाग ) इस में सम्यक् चारित्रका, साधु संस्था के नियमों का, उसके आधुनिक रूप का गुणस्थान आदि का नयी दृष्टिसे जैन शब्दोंमें विवेचन किया गया है। मूल्य करीब १॥)

इसके बाद स्वामी सत्यभक्तजी का विशाल कथा साहित्य तथा बुद्ध हृदय आदि साहित्य छपेगा।

सत्याश्रम, वर्धा [सी. पी ]

सत्यसन्देश-ग्रंथमाला का २१ वाँ पुष्प —

# सर्व-धर्म-समभाव



[ स्वामी सत्यभक्त ]

*
* * *
*

प्रथम संस्करण ] [ मूल्य एक आना

# प्रकाशक के दो शब्द

यह ट्रैक्ट पूज्यपाद कर्मयोगी सत्यभक्तजी का कलकत्ते में दिया हुआ एक व्याख्यान है। इसमें सर्व-धर्म-समभाव को लेकर जो मार्मिक अपील की गई है, वह सिर्फ दिल पिघलानेवाली ही नहीं है किन्तु बुद्धि को भी समभाव का तत्व पटा देती है। युक्ति अनुभव और लगन का इसमें पूरी तरह सम्मिलन हुआ है।

यह व्याख्यान प्रयाग की 'विश्ववाणी' में प्रकाशित हुआ था। पाठकों ने इसे खूब ही पसन्द किया और बहुतों ने इच्छा प्रगट की कि यह ट्रैक्ट के आकार में छपाकर देशवासियों के पास पहुँचाया जाय।

इधर श्री बापूलालजी सोनी उदयपुर की पुत्री चि. मोहन-कुँवरि का विवाह कुँ. चादमलजी अजमेरा के साथ हुआ—उस शुभ अवसर में दोनों पक्ष से जो दान दिया गया उसमें २५)रु. की रकम एक समभावी ट्रैक्ट बटाने के लिये भी थी। श्री सोनीजी की इच्छानुसार यह ट्रैक्ट छपाया गया है। इस प्रकार सर्व-धर्म समभाव के प्रचार में सोनीजी के सहयोग के लिये मैं धन्यवाद देता हूं।

रघुनन्दनप्रसाद

मंत्री—"सत्यसन्देश ग्रन्थमाला"

सत्याश्रम, वर्धा.

# सर्व-धर्म समभाव

मैं धर्म का अन्धश्रद्धालु नहीं हू पर विरोधी भी नहीं हूं। निःसन्देह धर्म के नाम पर खून बहाया गया है, पर यह अन्तर न भूलना चाहिये कि धर्म के नाम पर खून बहाया गया है—धर्म के लिये खून नहीं बहाया गया। शैतान भी अपनी शैतानी के लिये खुदा के नाम की ओट ले लेता है, तो मनुष्य ने अपने दुस्वार्थों के लिये अगर धर्म की ओट ले ली तो इसमें धर्म क्या करे ? जो नियम समाज के विकास और सुख-शान्ति के लिये जरूरी हैं उनका मन से, वचन से और शरीर से पालन करने का नाम धर्म है, इस धर्म का उस खून खराबी से कोई सम्बन्ध नहीं है—जो धर्म के नाम पर स्वार्थ या अहकार-वश की जाती है।

कहा जा सकता है कि जब धर्म का ऐसा दुरुपयोग होता है तब धर्म को नष्ट ही क्यों न किया जाय ? मैं कहता हूँ कि भोजन के दुरुपयोग से जब बीमारियां पैदा होती हैं तब भोजन ही बन्द क्यों न कर दिया जाय ? आजीवन अनशन करने से मौत भले ही आ जाय पर बीमारी से छुट्टी जरूर मिल जायगी ! क्या आप बीमारी के डर से इस प्रकार मरना पसन्द करते हैं ? यदि

नहीं, तो दुरुपयोग के डर से धर्म को छोड़ना भी पसन्द नहीं किया जा सकता।

मैं मानता हूं कि धर्म भोजन से भी ज्यादा जरूरी चीज है। जो चीज जितनी पतली होती है उसकी जरूरत भी उतनी ही ज्यादा होती है। रोटी बहुत जरूरी है पर पानी रोटी से भी ज्यादा जरूरी है, पानी रोटी से पतला है। रोटी के बिना हम जितने दिन जिन्दा रह सकते हैं, पानी के बिना उतने दिन जिन्दा नहीं रह सकते। पर पानी से पतली है—हवा। पानी पिये बिना हम घण्टों जिन्दा रह सकते हैं, पर हवा लिये बिना हम मिण्टों भी जिन्दा नहीं रह सकते। धर्म हवा से भी पतला है, उसके बिना हम जरा भी ज़िन्दा नहीं रह सकते। प्रेम सहयोग आदि धर्म के ही रूप हैं, जो कि कीड़ों, मकोड़ों और पशु-पक्षियों में भी पाये जाते हैं, इसलिये धर्म व्यापक है, नित्य है, और आवश्यक है। उसमें विकार आते हैं, जीवन भी विकृत और दुःखी हो जाता है, इसलिये हमें विकारों को नष्ट करना चाहिये, धर्म को नहीं।

एक बात और है जब तक मनुष्य के पास हृदय है तब तक धर्म किसी न किसी रूप में जिन्दा रहेगा ही। धर्म का भीतरी रूप तो रहता ही है पर बाहरी रूप भी नष्ट नहीं होता, सिर्फ उस में परिवर्तन हो जाता है। ईसा की मूर्ति के सामने घुटने टेकने की जगह लेनिन की कब्र पर फूल चढ़ाना आ जाता है। प्रतीक बदल जाते हैं, वृत्ति नहीं बदलती। इसलिये धर्म को मारने की कोशिश

व्यर्थ है, उसका दुरुपयोग ही रोकना चाहिये।

परन्तु धर्म की इस अमरता से उन लोगों को खुश होने की जरूर नहीं है, जो धर्म के नाम पर रूढियों के और साम्प्रदायिकता के गुलाम बने रहना चाहते हैं। उन्हें समझना चाहिये कि धर्म रूढियों का अजायबघर नहीं है, किन्तु सत्य अहिंसा आदि नियमों का समूह है और धर्म-संस्था एक समय की सामाजिक क्रान्ति है। तीर्थंकर, पैगम्बर, अवतार आदि अपने समय के क्रान्तिकारी महापुरुष हैं। कोई भी क्रान्ति स्थिर नहीं होती, न आगे की दूसरी क्रान्तियों का विरोध करती है। क्रान्ति की मित्रता रूढियों से नहीं है। इसलिये धर्म की मित्रता रूढियों से नहीं कही जा सकती।

इस प्रकार धर्म की बात कह कर मैं धर्म-विरोधी और धर्म के नाम पर रूढि के पुजारी, दोनों के दिलों में कुछ न कुछ क्षोभ पैदा करूंगा। इसको दूर करने के लिये मैं इतना ही कहूंगा कि न तो आप प्राचीनता के पुजारी बनें न नवीनता के। आप जन-कल्याण के पुजारी बनें! इसी दृष्टि से धर्मों का जिस रूप में जैसा उपयोग हो सके, निष्पक्ष होकर वैसा ही करें।

धर्म-संस्थाओं का मुख्य काम आदमी के दिल पर नीति और सदाचार के संस्कार डालना है। सभी धर्मों ने यही काम किया है। इसलिये मैं धर्मों में समानता देखता हूं और धर्म-संस्थाओं की संख्या से घबराता नहीं हूं। बहुत से स्कूल होने से या अनेक विश्वविद्यालय होने से जैसे शिक्षा में बाधा नहीं

पडती, किन्तु कुछ लाभ ही होता है. उसी प्रकार बहुत-सी धर्म-संस्थाएँ होने से सच्चे धर्म में बाधा नहीं पडती।

पर शर्त इतनी है कि धर्म को धर्म समझिये, अहंकार का सहारा नहीं। मेरा धर्म बड़ा, तुम्हारा धर्म छोटा, इस उक्ति में धर्म प्रेम नहीं है—अहंकार है; अगर कोई प्यासा इस बात पर वाद-विवाद करे कि तुम्हारे गाँव का तालाब तो दो कोस का ही है जब कि मेरे गाँव का तालाब चार कोस का है, इसलिये तुम्हारे तालाब से मेरा काम कैसे चलेगा? तब मैं कहूँगा—पागल, यह तो बता कि तेरे हाथ का घड़ा कितने कोस का है? दो कोस के तालाब से तुझे अपने घडे भर पानी मिल सकता है कि नहीं?

मनुष्य जितना कंगाल है उससे ज्यादा दम्भी है. इसीलिये अहंकार की पूजा के लिये वह धर्म का सहारा लेता है। हरएक आदमी धन का अहंकार नहीं कर सकता, दुनिया में एक से एक एक बढकर धनी पडे हैं और धन का क्या ठिकाना—आज है कल नहीं है, तब उसके सहारे अहंकार कैसे खडा किया जा सकता है। बल और रूप की भी यही दशा है। दो दिन बुखार आ जाय सारा बल निकल जाय, गाल पिचक जाय, बुढापा भी बल और रूप का दिवाला निकाल देता है, फिर बल और रूप भी एक से एक बढकर हैं। अधिकार आदि की भी यही दशा है। मनुष्य ठहरा अहंकार का पुतला, उसे कुछ न कुछ चाहिये अवश्य, जिसके सहारे वह अहंकार कर सके। इसके लिये धर्म उसे सबसे अच्छा मालूम हुआ। इस आत्म-वंचक मनुष्य ने सोचा-धर्म का अहंकार

सबसे अच्छा, इससे बड़प्पन की लालसा भी पूरी हो गई और ईश्वर या अल्लाह भी खुश हो गया, परलोक सुधर गया और स्वर्ग या जन्नत के लिये सीट भी रिजर्व हो गई।

बेचारे ने यह न सोचा कि अहंकार, चाहे वह धन का हो या धर्म का, मनुष्य का पतन ही करेगा। वह उसी तरह हमारे जीवन को जलायेगा, जिस प्रकार दुनिया का कोई भी अहंकार जला सकता है। चन्दन के ठंडा होने पर भी चन्दन की आग ठंडी नहीं होती, धर्म ठंडा होने पर भी धर्म का अहंकार ठंडा नहीं होता। अहंकार हमें जलाता है, उसमें धर्म का अहंकार तो सबसे बुरा है यह तो पानी में लगी आग है। कलकत्ते में आग लगे तो बुरा होगा, पर यदि गङ्गा में आग लगे तो यह उससे भी ज्यादा बुरा होगा, क्योंकि कलकत्ते की आग गङ्गा से बुझाई जा सकती है पर गङ्गा की आग किससे बुझाई जायगी ?

दुनिया के पाप को हम धर्म से साफ करते हैं, पर धर्म में ही अगर पाप घुस जाय, तो हम किससे साफ करें, इसलिये मैं कहता हूं कि धर्म का अहंकार सब अहंकारों से बुरा है। यह अहंकार निकल जाय, तो दुनिया में कितनी ही धर्म-संस्थाएँ क्यों न रहें, उनसे हमारा कोई नुकसान नहीं है, बल्कि फायदा ही है।

सारी दुनिया में अगर एक ही मजहब हो जाय, तो भी उससे लाभ न होगा, अहंकार या स्वार्थ थोड़ा-सा नुक्स निकालकर खून की नदियां बहाने लगेगा। यूरोप में एक ही ईसाई धर्म के माननेवाले क्या चर्चों के भेद से खून की नदियां नहीं बहाते रहे?

एक मजहब बनाने की कोशिश व्यर्थ है। जरूरत है सद्भाव की। हमें एकरूपता (uniformity) नहीं चाहिये, एकता (unity) चाहिये। एकरूपता से तो हमारा जीवन बेस्वाद हो जायगा। आप की थाली में अगर घी ही परोस दिया जाय, तो आप कितना खा सकेंगे और कबतक खा सकेंगे। घी भले ही कीमती चीज हो, पर स्वाद के लिये और जीवन के लिये अन्न भी चाहिये, नमक भी चाहिये और शाक भी चाहिये। अगर मेरी थाली में नमाज ही नमाज परोसी जाय या पूजा ही पूजा परोसी जाय तो भी मैं ऊब जाऊंगा, यह कैसे हो सकता है कि जीभ तो नये नये स्वाद चाहे और मन जो कि जीभ से भी ज्यादा चंचल है, एक ही स्वाद से चिपटा बैठा रहे। मुझे तो लगता है कि कभी नमाज़, कभी पूजा, कभी भजन–आरती और कभी प्रार्थना इस प्रकार विविध व्यंजन हों तो हमारे धार्मिक जीवन को अधिक पोषक खुराक मिलेगी। हमारा दिल अधिक लगेगा, ईश्वर को हम ज्यादा याद कर सकेंगे। हमारा आध्यात्मिक आनन्द खूब बढ जायगा।

इसलिये हिन्दुओं से मेरा कहना है कि तुम हर दिन पूजा करते हो सो करो, पर एक दिन, शुक्रवार के दिन, जरा नमाज का मज़ा भी तो लो, रविवार को चर्च की प्रेयर में भी तो शामिल हो जाओ। तुम्हारा ईश्वर आज की अपेक्षा उस समय ज्यादा खुश होगा। इसी प्रकार मुसलमानों से कहता हूं कि हर दिन एक सी नमाज पढते पढ़ते तुम्हारा दिल नहीं ऊबता? जरा पूजा और प्रेयर का मजा भी तो चखो, देखोगे कि अल्लाह तुम्हारी इस उदारता से

दूना खुश हो गया है, क्योंकि तुमने उसे आज की अपेक्षा ज्यादा महान रूप में देखा है। इसी तरह ईसाइयों से कहता हूं कि नमाज़ और पूजा में शामिल होने से प्रयर का स्वाद बढ जायगा मीठा खाते खाने बीच में नमकीन या खटाई खा लेने से मीठा खाने की ताकत बढ जाती है।

हिन्दुस्तान का यह बडा सौभाग्य है कि यहा हिन्दू, मुसलमान. ईसाई, जैन, बौद्ध, पारसी आदि अनेक मजहब हैं। यहा के नागरिकों को धर्म की थाली में अधिक से अधिक व्यंजन बडी सरलता से मिल सकते हैं। मैं इसे सौभाग्य समझता हू। जब कि बहुत से लोग इसे दुर्भाग्य समझते हैं।

एक बार मैं मुलतापी से नागपुर जा रहा था। मैं जिस डिब्बे में बैठा था उसमें हिन्दू और मुसलमान दोनों ही काफी संख्या में थे। चर्चा भी हिन्दू-मुसलमानों पर थी। चर्चा में गर्मी आ गई और झगडे की नौबत आ गई, इससे ऊबकर एक मध्यस्थ भाई बोले—जब तक इस देश में हिन्दू-मुसलमान रहेंगे, तब तक यह देश नरक ही बना रहेगा। मैंने कहा—भाई! हिन्दू मुसलमान होने से यह देश नरक नहीं बना है, किन्तु हिन्दू मुसलमान न होने से नरक बना है। हिंदू होते तो उनके तैंतीस करोड देवताओं में मुहम्मद और ईसा को जगह मिली होती, मुसलमान होते तो उनके एक लाख चौबीस हजार पैगम्बरों में राम, कृष्ण, महावीर और बुद्ध को भी जगह मिली होती, फिर क्या झगडा रहता?

बात बिलकुल सत्य है, अगर जैनी सच्चे जैनी बन जाँय,

हिन्दू सच्चे हिन्दू बन जाँय, मुसलमान सच्चे मुसलमान बन जाँय, तो धर्म में कोई झगडा ही न रहे । कोई धर्म चोरी करना नहीं सिखाता, झूठ बोलना नहीं सिखाता, हत्या करना नहीं सिखाता, व्यभिचार नहीं सिखाता, धन इकट्ठा करना नहीं सिखाता । सभी मजहब प्रेम, न्याय, सेवा, दान, शील आदि का पाठ पढाते हैं तब धर्मों में विरोध का क्या काम ? धर्मों ने नीति का पाठ पढाया है इतना ही नहीं सर्वधर्म समभाव के बीज भी सभी धर्मों में पाये जाते हैं । चर्चा के लिये हम जैन, हिन्दू, मुसलमान । इन तीन धर्मों के अनुयाइयों को लें, मैं इन तीन धर्मों में ही आप को सर्वधर्म समभाव के बीज और विधान बता देना चाहता हूँ ।

जैनधर्म—जैनधर्म का दूसरा नाम अनेकान्त धर्म भी है । पडित कहलानेवाले बहुत से लोग अनेकान्त की व्याख्या करते समय घटत्व-पटत्व में ही लोगों को फँसा देते हैं और अनेकान्त जटिल और निरर्थक हो जाता है । पर मैं सीधी सादी सरल और उपयोगी व्याख्या ही आपके सामने पेश करना चाहता हूं । अनेक-अन्त अर्थात् अनेक दृष्टियाँ अनेक धर्म, इनके समन्वय को जैन धर्म कहते हैं । जैन-शास्त्रों में तीन सौ त्रेसठ मतों का उल्लेख है । उन सब मतों को मिलाकर जैन धर्म बनता है । इन मत-मतान्तरों के झगडों को मिटाने के लिये महावीर स्वामी का अवतार हुआ था । ऐसी हालत में सभी मत जैन धर्म के अंग हैं; तब यह कैसे हो सकता है कि जैन-धर्म किसी मत का खण्डन करे ? क्या कोई अपने अंगों को काटना पसन्द करता है ? एक हाथ अगर

दूसरे हाथ को तोडना चाहे, एक पैर दूसरे पैर को ठुकराने लगे तो शरीर की कैसी दुर्दशा हो जाय ? वही, दुर्दशा जैन-धर्म की होगी अगर वह दूसरे मतो का खण्डन करने लग जाय । वह तो सिर्फ एक ही बात का खण्डन करता है और वह बात है दूसरों का खण्डन करना, समन्वय न करना, अनेकान्त-दृष्टि से विचार न करना आदि । और वह किसी का खण्डन नहीं करना चाहता ।

जैनियों मे आज दिगम्बर हैं, श्वेताम्बर हैं, स्थानकवासी हैं, मुझे इनके होने का खेद नहीं है, अनेकान्त इन सबका समन्वय कर सकता है, पर दुःख इस बात का है कि ये जुदा जुदा ऐसे सम्प्रदाय बन गये हैं, जो एक दूसरे की दृष्टि को समझना ही नहीं चाहते । ये एकान्तवाद की पूजा छोड़ दें, अहकार छोड दें, शुद्ध धर्म का विचार करने लगें तो दिगम्बर श्वेताम्बर आदि भेद, जैन, बौद्ध, हिन्दू, मुसलमान, ईसाई आदि के भेद हमारा कोई नुकसान न करेंगे ।

हिन्दूधर्म—जैनधर्म अपने अनेकान्त सिद्धान्त के जरिये से सब धर्मों का समन्वय करता है, पर हिन्दू-धर्म अपने विशाल रूप और व्यावहारिक उदारता से सब धर्मों का समन्वय करता है । हिन्दू-धर्म हिन्द में आई हुई सभी सस्कृतियों का समन्वय है, इसलिये एक साधारण हिन्दू में सहज उदारता पाई जाती है । आज शहरों में हिन्दू मुश्किल से दिखाई देते हैं, गावों में अभी हिन्दू बचे है । वे धर्म की पढिनाई रक्खें या न रक्खें, पर वे यह जानते हैं कि कोई भी देवता हो, किसी भी धर्म का देवता हो,

आखिर वह देवता है, मुझे पूजनीय है। इसी मनोवृत्ति के कारण वे कभी कभी सड़क के किनारे गड़े हुए मील के पत्थर को भी देवता की मूर्त्ति समझकर प्रणाम कर जाते हैं, उसमें भी वे ईश्वर देखने की कोशिश करते हैं, हरएक प्रतीक में उनकी भक्ति प्रगट होती है। एक ईश्वर को तैंतीस करोड देवताओं के रूप में वे भज सकते हैं। इस उदारता के ऊपर हम बडी भारी पण्डिताई को भी न्योछावर कर सकते हैं। उनमें विवेक की कमी हो सकती है, इसलिये विवेक आ जाय तब तो कहना ही क्या है, पर उनमें एक ऐसी चीज अवश्य है जो अपने धर्म के नाम पर अहंकार की पूजा नहीं करने देती है, हिन्दु धर्म में यह एक बडी भारी खूबी है।

एक बार एक सज्जन ने मुझ से कहा—हिन्दू-धर्म कोई धर्म नहीं है, क्योंकि न तो कोई उसका निश्चित देवता है न उसका कोई निश्चित विचार। मैंने कहा—हिन्दू-धर्म कोई सकुचित धर्म नहीं है, वह धर्मों का अजायबघर है, अनेक दर्शन, अनेक आचार-विचार, ईश्वर के अनेक रूप, जिसमें समन्वित हैं और जिसमें हरएक को जगह मिल सकती है।

बात यह है कि यह एक राष्ट्र का धर्म है। आर्य, शक, हूण आदि, जो यहाँ आते गये और यहा बसते गये उन सबके साथ इसका आदान-प्रदान हुआ और इससे जिस विशाल व्यापक समभावी धर्म की रचना हुई, वह हिन्दू-धर्म कहलाया। किसी धर्म को नष्ट करके यह रचना नहीं हुई, किन्तु सब धर्मों को रखकर

उनका समन्वय करके यह रचना हुई। यही कारण है कि संहारक महादेव, विकराल काली मैया, वैभवशाली विष्णु आदि सभी वृत्ति के सैकड़ों देव इस धर्म में आ गये। ईश्वर के जितने महत्त्वपूर्ण कार्य इस दुनिया में होते हैं, उन सबका प्रतिनिधि एक एक देव बन गया। सभी देव ऋषि आदि ईश्वर के अंश बन गये। इस प्रकार एक ईश्वर को बड़े विशाल रूप में हिन्दुओं ने देखा और सबका समन्वय करके एक राष्ट्र धर्म बनाया।

दुर्भाग्य से हिन्दू-धर्म नष्टप्राय हो गया है—आज वह हिन्दू धर्म कहलाने लायक नहीं है। एक दिन हिन्दू-धर्म तैंतीस करोड़ देवताओं का बोझ उठा सका; पर आज ईसा और मुहम्मद का बोझ नहीं उठा सकता। गीता के शब्दों में सारी विभूतियाँ ईश्वर का अंश है; पर हिन्द के नौ करोड मुसलमानों का आराध्य मुहम्मद ईश्वरांश नहीं है, हिन्द में आये हुये इतने व्यापक तत्त्व को अगर हिन्दू-धर्म नहीं अपना सकता, तो वह हिन्दू-धर्म कैसे रहा? इसे तो आज सग्रहणी की बीमारी है पचता एक दाना भी नहीं और दस्त पर दस्त लगते चले जाते हैं, ऐसी हालत में आख़िर यह कितने दिन जिन्दा रहेगा?

खैर, आज जैसी चाहे और दशा हो, पर यह निश्चित है कि इस देश की एक समन्वयात्मक विशाल संस्कृति ही हिन्दू-धर्म रहा है। जैन-धर्म और बौद्ध-धर्म से भी उसने बहुत कुछ लिया, उन्हें अपनाया, अब इसलाम और क्रिश्चियानिटी को भी अपनाने की ज़रूरत है। वह अपना सकता है। वह सर्व-धर्म समभाव के आधार पर ही खड़ा हुआ है।

इसलाम—आपने देखा कि जैन-धर्म और हिन्दू-धर्म अपने अपने ढग से किस प्रकार धर्म-समभाव का समर्थन करते हैं। इसलाम का भी अपना एक तरीका है। इसलाम के अनुसार एक लाख चौबीस हज़ार पैग़म्बर हुए हैं और हर कौम में या हर उम्मत में हुए हैं※। इसलाम उनमें से किसी में भी फ़र्क नहीं करता। कुरान में ईसा मूसा आदि अनेक पैगम्बरों के नाम आते हैं और उनका जीवन-चरित्र बड़े आदर के साथ लिखा गया है, पर नाम आये हों या न आये हों इसलाम सबके साथ बराबर का व्यवहार करता है। कुरान की आयतें साफ साफ शब्दों में इस बात का बयान करती हैं।

इसलाम इस तरह दुनिया की हर एक कौमों के महापुरुषों की इज्जत करता है और हर एक कौम के इष्ट पुरुषों को पैगम्बर मानता है। हिन्दुस्तान सरीखे बड़े भारी मुल्क की बड़ी बड़ी कौमों के महात्माओं को इसलाम पैगम्बर न माने यह कैसे हो सकता है? इस मुल्क की कौमों के पैग़म्बर कहलाने लायक राम, कृष्ण,

※—हर कौम के लिये रसूल मिला है। [सूरे यूनिस] हम हर एक उम्मत में कोई न कोई पैगम्बर भेजते हैं। [सूरे नहल] कहो कि जो किताब हम पर नाज़िल हुई और जो किताब तुम पर नाज़िल हुई हम तो सभी मानते हैं और हमारा खुदा और तुम्हारा खुदा एक ही है। [सूरे अन्कबूत] कोई कौम ऐसी नहीं कि उसमें पैगम्बर न हुआ न हो। [सूरे फातिर] हमने तुमसे पहिले रसूल भेजे उनमें कुछ ऐसे हैं जिनके हालात हमने तुमको सुनाये और उनमें से कुछ ऐसे हैं, जिनके हालात हमने तुमको नहीं सुनाये। [सूरे मोमिन] हम इनमें से किसी एक में भी जुदाई नहीं समझते [सूरे बकर]

महावीर, बुद्ध आदि सभी पैगम्बर हैं और कुरान की आयतों के अनुसार उनको इज्जत करना, उनमें फर्क न करना हर एक मुसलमान का फर्ज है। इसीलिये मैं मुसलमानों से कहा करता हूं कि भाई जब तक तुम राम, कृष्ण, महावीर बुद्ध की जय न बोलोगे तब तक तुम मुसलमान कैसे कहला सकोगे ?

अब आप समझ गये होंगे कि इसलाम कैसी सच्चाई के साथ सभी धर्मों और सभी धर्मों के महात्माओं में किस प्रकार समभाव रखता है। इस प्रकार सभी धर्म नीति और सदाचार का पाठ पढाते हैं और सभी धर्मों के प्रति आदर करना सिखाते हैं। धर्म के नाम पर लडना और अहंकार की पूजा करना कोई नहीं सिखाता। इसीलिये मैं कहता हूं कि सब धर्म एक हैं, हमें सब में समभाव रखना चाहिये।

बहुत से लोग दर्शन शास्त्रों की और स्वर्ग नरक आदि की दुहाई देकर धर्मों की आलोचना करने लगते हैं, यह धर्म तो ईश्वर नहीं मानता या ऐसा मानता है, वैसा मानता है आदि। मैं कहता हूँ ये फजूल के झगडे है धर्मशास्त्र का काम नीति, सदाचार, प्रेम और मनुष्यता का पाठ पढाना है, इसलिये धर्म को या धर्मशास्त्र को हम इसी नजर से देखें। दर्शन, इतिहास, भूगोल, ज्योतिष, प्राणिशास्त्र आदि का विचार स्वतन्त्र रूप में करें। इनसे सम्बन्ध रक्खें, सहयोग स्थापित करें, पर इन शास्त्रों की बातों के विरोध को धर्म का विरोध न समझें।

गणित के अनुसार दो और दो चार होते हैं। अब इस बारे में यह विचार करना व्यर्थ है कि हिन्दू-धर्म के अनुसार कितने

होते हैं और इसलाम के अनुसार कितने होते हैं। गणित पर हिन्दू, इसलाम, जैन आदि की छाप लगाना उचित नहीं। इस तरह जब मुझ से कोई पूछे कि कलकत्ता से नागपुर कितने मील हैं? मैं कह दूंगा सात सौ मील। तब क्या कोई यह पूछेगा कि हिन्दू-धर्म के अनुसार कितने मील हैं और इसलाम के अनुसार कितने मील? यदि इस बात का सम्बन्ध धर्म-शास्त्र से नहीं है, तो हिन्दुस्तान कितना बड़ा है इसका सम्बन्ध धर्मशास्त्र से कैसे हो जायगा और यदि हिन्दुस्तान की रचना का सम्बन्ध धर्म-शास्त्र से नहीं है, तो एशिया या पृथ्वी का कैसे हो जायगा? जब पृथ्वी का नहीं तब ब्रम्हांड का कैसे हो जायगा? धारा तो एक ही है, एक ही शास्त्र का विचारणीय विषय है। तब इन बातों का सम्बन्ध हम धर्म-शास्त्र से कैसे जोड़ सकते हैं? इसीलिये मैं कहता हूं कि धर्म-शास्त्र को धर्म-शास्त्र रहने दीजिये, दुनिया भर के शास्त्र और उनके झगड़े धर्म-शास्त्र पर न लादिये। अगर आप धर्म का पालन करना चाहते हैं, धर्मात्मा बनना चाहते हैं, तो प्रेम का, सेवा का, ईमानदारी का और त्याग का व्रत लीजिये, दुनिया की भलाई में अपनी भलाई समझिये। दर्शन आदि की चर्चा को इस झगड़े में न लाइये, जैसा आपको जच जाय वैसा मान लीजिये, पर उसका उपयोग नीति और सदाचार को बढ़ाने में कीजिये। हमारा पहिला और मुख्य काम सुखी बनना और जगत को सुखी करना है। सब बातें और सब धर्म इसी के लिये हैं। इस बारे में महात्मा बुद्ध के विचार ध्यान देने लायक हैं। उन्होंने बड़े अच्छे ढङ्ग से इस समस्या को सुलझाने की कोशिश की थी।

एक बार आनन्द ने—( बुद्ध के एक मुख्य शिष्य ने ) बुद्ध से पूछा—भगवन् ! सभी लोग परलोक आदि के बारे में कुछ न कुछ निश्चित बात कहा करते हैं पर आप कुछ नहीं कहते-यह क्या बात है ?

इसके उत्तर में म० बुद्ध ने बहुत सी बातें कहने के साथ कहा-देखो आनन्द, जङ्गल में एक आदमी जा रहा था, उसको तीर लगा जिससे बड़े जोर से खून की धारा बहने लगी। खून की धारा देखकर उसका पहिला कार्य क्या है ? वह पहिले खून की धारा बन्द करे या 'तीर किसने बनाया' आदि बातों की खोज करे ?

आनन्द ने कहा—खून बन्द करना पहिला काम है।

म० बुद्ध ने कहा-तो बस, संसार में जो तृष्णा आदि के घाव प्राणी को लगे हैं, उनका बन्द करना पहिला काम है। उसी के लिये मैंने चार आर्य सत्य बतलाये हैं। तृष्णा आदि के बन्द होने पर परलोक आदि कैसा भी हो, तृष्णा आदि हटा देनेवाले का भला ही है। उसकी चिन्ता अभी से क्यों की जाय ? मरने के बाद जैसा होगा देख लिया जायगा।

मैं आप से यही कहना चाहता हूं कि ईश्वर, परलोक आदि आपको जिस प्रकार मानना हो मानिये, पर उसके किसी एक रूप के मानने न मानने से धर्म-अधर्म का रिश्ता न जोड़िये।

दूसरी बात यह है कि ईश्वर और परलोक आदि के मानने की बात मुँह से न कहिये, जीवन से कहिये। जीवन से कर मुँह से कहना अपने को और दुनिया को धोखा

हम में से अधिकांश ऐसे धोखेबाज ही हैं। इसीलिये मैं कहा करता हूं कि हजार में नौ-सौ-निन्नानवे हिन्दू ईश्वर को नहीं मानते और हजार में नौ-सौ-निनावे जैनी कर्मवाद पर विश्वास नहीं रखते। रखते होते तो जगत में पाप दिखाई न देता।

अगर हम ईश्वर या अल्लाह को मानते तो क्या अँधेरे में पाप करते? समाज या सरकार की आखों में धूल झोंकते समय क्या यह न मानते कि ईश्वर की आखों में धूल नहीं झोंकी गई। हम मे से कितने आदमी ऐसे हैं जो दूसरों को धोखा देते समय यह याद रखते हों कि ईश्वर या खुदा की आखें सब देख रही हैं। अगर हमारे जीवन में यह बात नहीं है, तो ईश्वर या खुदा की दुहाई देकर दूसरों से झगडना हमें शोभा नहीं देता। यह बात कर्मवादी जैनियों से कहना है। कर्मबंध तो अँधेरा उजेला नहीं देखता, तब यदि कर्मबंध पर विश्वास रखते तो किसी के कहने पर भी पाप नहीं करते। कहने सुनने से क्या हम विष खा सकते हैं? विष के फल पर विश्वास होने से अगर हम विष नहीं खाते तो कर्म पर विश्वास होने से हमें अँधेरे में भी पाप नहीं करना चाहिये।

कहने का मतलब यह है कि हम इन बातों को जीवन में उतारने की कोशिश करें, ईश्वरवादी हो या कर्मवादी या अद्वैतवादी, अगर हम अपने वादों को जीवन में उतारने की कोशिश करेंगे, तो वे भी राह में सब अपने को एक ही जगह पायेंगे, झगडने का कोई कारण न रह जायगा। सब धर्म हमें एक ही जगह ले जानेवाले मालूम होंगे।

पड़ौस में और दुनियादारी में भाईचारा निभाया जाता है, फिर धर्म में क्यों नहीं निभाया जा सकता ! दूकानदारी में एक दूसरे के यहां सौदा देते हो, एक आफिस में पास पास बैठकर रोटियों के लिये नौकरी कर लेते हो, विवाह-शादी में पान-सुपारी के लिये एक दूसरे के यहां चले जाते हो, 'दुनिया' जो झगड़ने की जगह है, वहां तुम किसी न किसी तरह मिलकर काम कर लेते हो, पर 'धर्म' जहां कि दुनियादारी के रगड़े-झगड़ों से छुट्टी पानी चाहिये, वहीं झगड़ने बैठ जाते हो ! यह पानी में आग क्यों लगाते हो ? कम से कम पानी को बचा रहने दो, हम इससे दुनिया की आग बुझायेंगे ।

तुम्हें हिन्दू मुसलमान या जैनी बने रहना है ? बने रहो ! कौन मना करता है । हरएक आदमी अपने लिये एक घर बनाता है । तुम भी अपने लिये एक मजहबी घर बनाये रहो । पर क्या घर से बाहर न निकलोगे ? कभी किसी के घर बैठने-उठने भी न जाओगे ? क्या किसी को कभी अपने घर न बुलाओगे ? क्या घर में खिड़की या दरवाज़ा न रक्खोगे ? यदि रक्खोगे, जाओगे-आओगे तो मजहब में भी जाओ-आओ मिलो-जुलो ! मन्दिर तुम्हारा घर है तो कभी मसजिद में भी चले जाओ, मसजिद तुम्हारा घर है तो कभी मन्दिर में भी चले जाओ । राम तुम्हारा बाप है तो मुहम्मद को चचा कह लो, मुहम्मद तुम्हारा बाप है तो राम को चचा कह लो । दुनियादारी में तो पड़ोसी के बाप को चाचा कह देते हो, फिर यहीं क्या बुराई है ।

भाई, जरा सोचो तो, जब तुम्हारे नगर में कोई गुलाम मुहम्मद नाम का कलक्टर आ जाता है, तब तुम उसे सलाम कर लेते हो या नहीं ? अगर गुलाम मुहम्मद को सलाम किया जा सकता है. तो मुहम्मद साहब को सलाम क्यों नहीं किया जा सकता ! रामदास कलक्टर हो तो उसे सलाम, पर राम को नहीं ! महावीरप्रसाद को वन्दे और सलाम, पर महावीर के नाम पर मुह फेरना ! यह कैसी समझदारी है यह कहा का शिष्टाचार है ?

भाई, मैं क्या कहू ? अपना दिल निचोटकर आपके सामने कैसे रक्खू ? जब मैं इस देश के हिन्दू मुसलमानों को इसलिये लडते-झगडते देखता हू कि एक अपने को हिन्दू कहता है दूसरा अपने को मुसलमान, तब मेरा हृदय रोने लगता है। इन लडाइयों से हमारा पेट नहीं भरता, कोई स्वार्थ सिद्ध नहीं होता सिर्फ घमड उभडता है और हम कुछ स्वार्थियो की बातों में अकार एक दूसरे का सिर फोड डालते हैं। इन्हीं झगडों के कारण हम गुलाम बने। इतिहास हमारी आखों के सामने है पर हम अंधे और मूर्ख बनकर शिकार हो रहे हैं। हमें इसी देश मे रहना है, इस देश के बाहर हमारा और कोई घर नहीं है। तब झगडने से आखिर क्या लाभ ? क्या एक दूसरे को मिटा देना चाहते हो ? पागल हुए हो अगर ऐसा सोचते हो तो।

एक दिन आर्य-जाति और नाग जाति के लोग इससे भी बुरी तरह लडे थे। उस समय लाखों नाग लोगों को जिन्दा जला दिया गया था, पर आज हमी में नाग बैठे हैं। वे दुध-शक्कर

की तरह मिलकर एक हो गये हैं। दोनों के धर्म दोनो के वंश समाज में मिल गये। हिन्दू-धर्म और हिन्दू-जाति उन्हीं के मिश्रण का परिणाम है। कोई किसी को न मिटा पाया। हां, मिला पाया। दोनों मिलकर एक बन गये। यही राह है—जिस पर पहिले के लोग चले हैं। इसी पर हमें आज चलना है।

क्या हजार पांच-सौ आदमियों के सिर फोडकर तुम एक दूसरे को मिटा देना चाहते हो? सन् १९१८ में जब देशव्यापी इन्फ्लुएंजा आया था उसमें एक करोड़ से भी अधिक आदमी मर गये थे। गांव के गांव साफ हो गये थे फिर भी जब मर्दुमशुमारी हुई तब पहली मर्दुमशुमारी से अधिक ही जन-संख्या निकली। अब मारो तुम कहाँ तक मार सकते हो। जब यमराज इन्फ्लुएंजा के डंडे से हमें न मार पाया तब तुम लकडी के डंडे और मामूली छुरियों से नाम-निशान मिटाना चाहो तो कैसे मिटा सकोगे? इस प्रकार तुम किसी जाति के आदमियों को खत्म नहीं कर सकते। हां, अपनी आदमियत खत्म कर सकते हो।

फिर यह तो सोचो—अगर तुम आदमियों को खत्म भी कर सको तो तुम्हें कोई खत्म कैसे करने देगा या होने देगा? तुम दुधारू गाय हो। जिन्हें तुम्हारा दूध पीना है वे तुम्हें कैसे मरने देंगे? हिन्दू या मुसलमान दोनों में से अगर एक भी मर जाय तो फूट कैसे फैलाई जा सकेगी? इसलिये इस भूल में न रहना कि तुम दूसरी जाति को मिटा सकोगे या दबा सकोगे। दोनों में से किसी एक को न तो इतना मिटने दिया जायगा न इतना दबने

दिया जायगा कि वह घबराकर डंडा नीचे रख दे। बैलेन्स बराबर इतना सम्हाला जायगा कि तुम एक दूसरे के ऊपर डंडा बरसाने लायक शैतानियत दिखा सको और तुम्हारा दूध निकला जा सके।

मैं आपसे बार बार आँखें खोलने के लिये कहता हूं, इतिहास पर नजर डालने के लिये कहता हूं और दुहराता हूं, कि यदि आप धर्म के नाम पर शैतान बन जायँ तो आदमियत को मिटा सकते हैं, आदमियों को नहीं। जिस दिन मुट्ठी भर मुसलमान इस देश के भीतर आये उस समय हिन्दुओं के हाथ में राज्य था, पर उस समय ये मुसलमानों को न मिटा सके, और जिस दिन मुसलमानों के हाथ में साम्राज्य था, उस दिन ये हिन्दुओं को न मिटा सके तो आज तो दोनों गुलाम हैं आज ये क्या एक दूसरे को मिटायेंगे? इसलिये इसके सिवाय और कोई रास्ता नहीं कि दोनों हिल-मिलकर रहें, अपने को एक ही देश और एक ही जाति का समझें। धर्म कोई भी पालें। सभी धर्म आदमियत का पाठ पढ़ाते हैं, सभी में सच्चाई है, इसलिये आदमियत का पाठ पढ़ें, सच्चे बनें। सर्व धर्म समभाव के नाम पर आज आप से मैं यही कहना चाहता हूं।

कलकत्ता,
नवम्बर १९४१

दरबारीलाल सत्यभक्त
—सत्याश्रम, वर्धा

# सत्यभक्त साहित्य



सत्यसमाज के संस्थापक स्वामी सत्यभक्तजी ने धार्मिक सामाजिक राष्ट्रीय अन्तर्राष्ट्रीय तथा जीवन शुद्धि विषयक जो विशाल साहित्य रचा है, जो गद्य, पद्य, नाटक, कथा आदि अनेक रूप में बुद्धि और मन पर असाधारण प्रभाव डालनेवाला है उसे एकवार अवश्य पढिये।

१ सत्यामृतमानव-धर्म-शास्त्र [ दृष्टिकांड ] १)

२ सत्यामृत [ आचारकांड] १॥)

ऐसा महाशास्त्र जो सब धर्मों का निचोड़ कहा जा सकता है और जो अनेक दृष्टियों से मौलिक है।

३ निरतिवाद—भारत की परिस्थिति के अनुसार साम्यवाद का रूप... ।=)

४ सत्य संगीत—सर्वधर्म समभावी प्रार्थनाओं और जीवन-शोधक गीतों का संग्रह... ॥=)

५ शीलवती—वेश्याओं के सुधार की एक व्यावहारिक योजना -)

६ विवाहपद्धति—हिन्दी में ही सर्वधर्म समभावी विवाह पद्धति.... =)

७ सत्यसमाज और प्रार्थना -)

८ नागयज्ञ [ नाटक ]—राष्ट्रीय एकता का मार्गदर्शक एक ऐतिहासिक नाटक .. ॥)

९ हिन्दू-मुस्लिम-मेल ... -)॥

१० आत्म-कथा—सत्यभक्तजी का अनुभवपूर्ण जीवन चरित्र १।)
११ हिन्दू-मुस्लिम इत्तहाद [ उर्दू अनुवाद ] .. =)
१२ बुद्ध हृदय —म. बुद्ध की जीवन घटनाओं पर उन्हीं के विचार .. ।=)
१३ कृष्णगीता —आजकल की भी समस्याओं को सुलझाने वाली नई गीता . ।।।)
१४ अनमोलपत्र—सत्यभक्तजी के कुछ पत्रों के खास खास अंश -)
१५ सुलझी हुई गुत्थियाँ—सत्यभक्तजी द्वारा दिये गये कुछ प्रश्नों के विस्तृत उत्तर... ।)
१६ कुरान की झाँकी—कुरान में आये हुए उपदेशों का संग्रह =)
१७ जैनधर्म-मीमांसा [ भाग १ ] . १)
१८ जैनधर्म-मीमांसा [ भाग २] .. १॥)
जैनधर्म में आई हुई विकृति या उसकी अपूर्णता को हटाकर उसका संशोधित रूप।
१९ न्यायप्रदीप ( हिन्दी में जैन न्याय का मौलिक ग्रन्थ ) १)

मिलने का पता—सत्याश्रम, वर्धा. [ सी.पी. ]

---

मुद्रक —सत्येश्वर प्रिंटिंग प्रेस, वर्धा

सर्व-धर्म-समभावी—

# विवाह-पद्धति



[ स्वामी सत्यभक्त ]



द्वितीय संस्करण ] [ मूल्य दो आना

# प्रकाशक के दो शब्द

यह छोटी-सी पुस्तिका पूज्यपाद कर्मनिष्ठ श्री दरबारीलालजी सत्यभक्त, संस्थापक "सत्यसमाज" प्रणीत महान ग्रन्थ-रत्न "सत्यामृत" [मानव धर्मशास्त्र] के तीसरे भाग [व्यवहार काण्ड] के प्रथम अध्याय का एक अंश मात्र है। इस सर्व-धर्म-समभावी विवाह-पद्धति से अब तक कई प्रान्तों में अनेक विवाह हो चुके हैं, और सभी धर्मवालों ने इसे बहुत पसन्द किया है, है भी यह ऐसी कि इसमें सब धर्मों का प्रतिनिधित्व आ गया है।

इसमें नरनारी समभाव भी जैसा दिखाया गया है, उतना और किसी विवाह-पद्धति में देखने में नहीं आया, इसलिये यह आज समुन्नत और सुधरे हुए जमाने के बहुत अनुकूल है। इसमें आये हुए सप्तपदी तथा प्रदक्षिणा के पद इतने सुन्दर और अर्थबोधक हैं कि इसीसे पता लग जाता है कि वर-कन्या के ऊपर क्या जिम्मेदारी आ रही है और उन्हें किस नीति से इसे पूर्ण करना है, और दोनों का परस्पर क्या स्थान और कर्तव्य है। हिन्दी में ही होने से यह सभी के लिये सुबोध है। इससे लोग विवाह का वास्तविक रूप समझ सकते हैं।

इस विवाह-विधि से हुए विवाहों को देखकर इसकी चारों ओर से बहुत माग हुई। अतः यह दूसरी आवृत्ति जनता के समक्ष उपस्थित की जाती है। आशा है कि प्रत्येक कुटुम्ब प्रत्येक जाति और सम्प्रदाय के मनुष्य इस विधि का उपयोग करेंगे।

सत्याश्रम, वर्धा
ता. १२।६।४२

—साहु रघुनन्दनप्रसाद
[अमरोहा]

सर्व-धर्म-समभावी—

# विवाह-पद्धति

## सूचनाएँ

१—विवाहोत्सव और विवाह-पद्धति का प्रयोजन वर-कन्या के हृदय में विवाह के महान उत्तरदायित्व का भान करा देना और उसके लिये साक्षियों का पीठ-बल उत्पन्न करना है; इसलिये विवाह यथासम्भव अधिक नर-नारियों की उपस्थिति में होना चाहिये।

२—'वर' शब्द का अर्थ दूल्हा है, चाहे वह कुमार हो विधुर हो या परित्यक्त हो। 'कन्या' शब्द का अर्थ दुलहिन है, चाहे वह कुमारी हो विधवा हो, या परित्यक्ता हो।

३—कन्या-विक्रय और वर-विक्रय दोनों ही अनुचित हैं। दहेज हुंडा आदि का रिवाज अनुचित है। कन्या-पक्ष ने कन्या का इतने वर्षों तक पालन-पोषण किया, यही बहुत उपकार है फिर उससे दहेज के रूप में कर लेना अत्याचार है। हा, कन्या-पक्ष

वात्सल्यवश कन्या को कुछ दे तो यह उचित है; परन्तु उस भेंट पर कन्या के सिवाय और किसी का अधिकार न होगा।

अगर वर-पक्ष कन्या-पक्ष को कुछ दे तो यह भी अन्याय है इससे वर पक्ष की गरीबी बढ़ती है और उसका फल कन्या को भोगना पड़ता है। सन्तान के पालन-पोषण के बदले में किसी से कुछ न लेना चाहिये। इससे माता-पिता का ऋण चुकता है यही सन्तोष बहुत है।

किसी भी पक्ष से लेन-देन की बात हो उससे वर कन्या के उचित सम्बन्ध में बाधा पड़ेगी; इसलिये यह कुप्रथा न रहना चाहिये।

४-वर-पक्ष का कर्तव्य है कि वह कन्या के लिये कुछ भेंट लावे। दोनों पक्षों की तरफ से दी गई भेंटें कन्या का स्त्री-धन कहलायगा। इस पर जीवन भर उसी का अधिकार रहेगा।

५-वर-पक्ष और कन्या-पक्ष में कोई पक्ष छोटा न समझा जाय। कन्या के माता-पिता मामा मामी आदि गुरुजन वर-कन्या का विनय (पैर छूना आदि) न करें। अतिथि के समान सत्कार करना उचित है।

६-जिस दिन ऋतु अनुकूल हो, लोगों को फुरसत हो, हृदय में उत्साह और आनन्द हो, वही शुभ दिन और शुभ मुहूर्त है। विवाह-विधि सुविधानुसार किसी भी समय रक्खी जा सकती है।

७-विवाह-विधि के लिये निम्नलिखित चीजों की ज़रूरत है।

(१) वर-कन्या और आचार्य के बैठने के लिये तीन आसन (कुर्सियों का भी उपयोग किया जा सकता है)।

(२) दिव्य स्थापना के लिये छोटी चौकोन टेबुल या स्टूल या बाजोट जिसकी ऊँचाई वर-वधू के बैठने के आसन से कुछ अधिक हो।

(३) दिव्य स्थापना। धर्मालय की मूर्तियों का चित्र, अथवा किसी पत्र पर लिखे हुए या खुदे हुए सब देवों के नाम अथवा थाली आदि में लिखे गये सबके नाम। लिखने के लिये चन्दन, केशर या कुकू आदि रंग ठीक हैं।

(४) करीब २० गज सूत का एक लच्छा।

(५) सूत रंगने के लिये केशर, चन्दन अथवा केशरिया, गुलाबी या लाल रग।

(६) परस्पर वर-वधू के गले में डालने के लिये दो पुष्प-मालाएँ।

(७) अगर अष्ट मङ्गल द्रव्य की स्थापना करना हो तो ये आठों चीजें भी हों। १ दीपक, २ लक्ष्मी [रुपया आदि], ३-दर्पण, ४-जलपात्र (कलशी), ५-तलवार, ६-पुस्तक, ७-लेखनी, ८ चर्खा। इनके छोटे छोटे नमूने रखना चाहिये। (विवाह-विधि में यह मगल द्रव्य की विधि ज़रूरी नहीं है, इच्छा हो तो रक्खी जा सकती है)।

८-दिव्य स्थापना को बीच में करके उसके आसपास वर-कन्या और आचार्य सुविधानुसार बैठें।

# विवाह-विधि

१--बाद में निम्नलिखित मङ्गलाचरण पढ़ा जाय।

## साक्षित्व

जिसकी किरण से विश्व में सज्ज्ञान का उद्योत है।
है सूर्य का भी सूर्य जो सारे गुणों का स्रोत है॥
सब सम्प्रदाय रँगे हुए जिसके अनोखे रंग में।
वह सत्य प्रभु साक्षी रहे इस शुभ विवाह-प्रसंग में॥१॥

सब सम्प्रदायों में रहा जिसका अकण्टक राज्य है।
जो है कसौटी धर्म की जो प्रेम का साम्राज्य है॥
है फूलती फलती सदा सुख शान्ति जिसके संग में।
माता अहिंसा हो यहां साक्षी विवाह-प्रसंग में॥२॥

पुरुषत्व का आदर्श जग-विख्यात जिसका नाम है।
सर्वस्व-त्यागी, प्रवर-योगी और जो निष्काम है॥
जो सर्वदा रँगा रहा कर्त्तव्य के ही रंग में।
साक्षी महात्मा राम हो वह इस विवाह-प्रसंग में॥३॥

जो कर्मयोगी ज्ञान-भोगी नीति का रक्षक रहा।
त्राता रहा जो पीड़ितों का दुष्ट-दल तक्षक रहा॥
हँसता रहा जो सम्पदा के रंग में या भंग में।
वह कृष्ण योगेश्वर रहे साक्षी विवाह-प्रसंग में॥४॥

# सर्वसाक्षित्व यन्त्र

भ. सत्य - भ. अहिंसा

सब गुणदेव

महात्मा राम, महात्मा कृष्ण, महात्मा महावीर,
महात्मा बुद्ध, महात्मा ईसा, महात्मा मुहम्मद,
महात्मा जरथुस्त, महात्मा कन्फ्यूसियस.

सब व्यक्तिदेव

सब सत्यसमाज

विश्व के समस्त प्राणी

थाली में यह यन्त्र बना लेना चाहिये या ऐसा ताम्रपत्र पर खुदा हो तो अच्छा।

सत्य-समाज के संस्थापक ☞



स्वामी सत्यभक्त

जो निस्पृही था किन्तु था सेवक अखिल संसार का।
जिसको न लालच द्वेष था उपकार या अपकार का ॥
जो वीरता की मूर्ति था अध्यात्म के रण-रंग में।
वह जिन महात्मा वीर हो साक्षी विवाह प्रसंग में ॥५॥

जिसने विविध दुखकारणों से युद्ध जीवनभर किया।
संसार को सुखमय बनाने के लिये जीवन दिया ॥
जो आ न पाया मारपापी के किसी भी ढंग में।
हो वह महात्मा बुद्ध साक्षी इस विवाह-प्रसंग में ॥६॥

जो था पुरुष पर मा सरीखा प्रेम दिखलाता रहा।
मरते समय भी प्रेम का संगीत ही गाता रहा।
हँसता रहा जो वेदनाओं को छिपाकर अंग में।
ईसा महात्मा हो वही, साक्षी विवाह-प्रसंग में ॥७॥

जो बर्बरों को भी सिखाने में हुआ कृतकृत्य था।
जो साम्यवादी था तथा सत्येश का सद्भृत्य था ॥
जो वीरवर था न्याय के कर्तव्य के रण-रंग में।
हजरत मुहम्मद हो वही साक्षी विवाह-प्रसंग में ॥८॥

इसके अतिरिक्त और भी भजन गाये जा सकते हैं, जो समभाव के विघातक न हों।

## परस्पर आकर्षण

१०–इसके बाद वर-कन्या एक दूसरे के सामने मुँह करके खड़े हो जावें और विवाह-बन्धन के लिये निम्न लिखित पद्य पढ़ें—

वर -जीवन का पथ विषम भयंकर विपदाओं का मेला ।
पद पद पर हैं विकट प्रलोभन, कैसे चलूं अकेला !
इससे है याचना, साथ देकर क्या पूर्ण करोगी ;
देकर देवि, सहारा मेरी चिन्ता चूर्ण करोगी !
कन्या-देव यही याचना तुम्हारी है इच्छित वर मेरा !
पथ में खड़ी सोचती हूँ किस घर में करूँ बसेरा ॥
दोनों हैं विकलाग पूर्ण होने के लिये मिलेंगे ।
बीत जाँयँगी विपत निशाएँ हृदय-सरोज खिलेंगे ॥

## सप्तपदी ☞

परस्पर आकर्षण के बाद परस्पर की अनुकूलता जानने के लिये सप्तपदी करना चाहिये ।

११-दाम्पत्य जीवन की दिव्यता तभी है, जब एक दूसरे के ऊपर शासन न करके परस्पर त्याग करें । अपनी त्याग भावनाएँ बतलाने के लिये यह सप्तपदी है—

### पहिलापद-शील

वर-मनसे वचनसे कायसे निज-सहचरी-संतोष में ।
पालन करूँगा सर्वदा लगने न दूँगा दोष मैं ॥
माता सुता अथवा बहिन होगी मुझे पर कामिनी ।
बन कर रहोगी देवि तुम मेरे हृदय की स्वामिनी ॥

---

☞ सूचना—जो लोग सप्तपदी पद्य में न कहना चाहें वे निम्न लिखित गद्य-सप्तपदी का उपयोग कर सकते हैं—

कन्या—मनसे वचनसे कायसे निशिदिन स्वपतिसंतोष मैं ;
पालन करूँगी सर्वदा लगने न दूँगी दोष मैं ॥
यह शील ही होगा मुझे गुण-रूप पुष्पों की लता ।
बन कर रहोगे आर्य तुम मेरे हृदय के देवता ॥

## दूसरापद—स्त्री-धन

वर—बिना तुम्हारी अनुमति पाये स्त्रीधन देवि तुम्हारा ।
व्यय न करूँगा रक्षक हूँगा यह मेरा प्रण प्यारा ॥
तुम जीवन की ज्योति बनोगी इस घर का उजियाला ।
जो पाऊँगा दूँगा तुमको, पत्र पुष्प की माला ॥

कन्या—अपने धनका दुरुपयोग कणभर भी नहीं करूँगी ।
धन की है क्या बात प्राण भी देकर विपत हरूँगी ॥
तुम मेरे सौभाग्य बनोगे और नयन के तारे ।
तुम मेरे सर्वस्व रहोगे जीवन के उजियारे ॥

---

## वर की सप्तपदी [ गद्य में ]

१—मैं आज से स्वदारसन्तोष व्रत का पालन करूँगा, पर-स्त्री को मा बहिन, बेटी के समान समझूँगा ।

२—तुम्हारे स्त्री धन की सदा रक्षा करूँगा, उस पर तुम्हारा पूरा अधिकार होगा ।

३—तुम्हारी धार्मिक स्वतन्त्रता में बाधा न डालूँगा ।

४—तुम्हारा रहस्य किसी पर प्रगट न करूँगा ।

५—मैं तुम्हारे जीवन की आवश्यकताएँ यथाशक्ति पूरी करूँगा ।

६—बीमारी आदि में तुम्हारी सेवा और हरएक आपत्तियों से तुम्हारी यथाशक्ति पूरी रक्षा करूँगा ।

७—तुम्हारे नियुक्त कार्यों में यथाशक्ति सहायता करूँगा ।

## तीसरापद–धार्मिक-स्वातन्त्र्य

वर–सत्य अहिंसा रूप और समभाव बढानेवाला।
हो जो धार्मिक कार्य प्रेम का पाठ पढानेवाला॥
उसमें बाधा कभी न दूंगा साधन सदा करूंगा।
यथा शक्ति मैं धर्म कार्य के विघ्न समस्त हरूंगा॥

कन्या—सत्य अहिंसा का पुनीत पथ कभी नहीं छोडूंगी।
अन्ध-भक्तिसे रूढि राज्य से प्रेम नहीं जोडूंगी।
सर्व धर्म समभाव सदा जीवन में अपनाऊंगी।
सत्य-धर्म का मर्म मनोमन्दिर में लाऊंगी॥

## चौथापद–रहस्य-गोपन

वर—विना तुम्हारी अनुमति पाये कोई भी रहस्य की बात।
नहीं कहूंगा कभी किसी से नहीं करूंगा हृदयाघात॥
विम्ब और प्रतिबिम्ब बनेंगे दोनों के मन एक समान।
दो तन एक एक प्राण बनकर हम साधेंगे अद्वैत महान॥

---

## कन्या की सप्तपदी

१– मैं आजसे स्वपतिसन्तोष का व्रत पालन करूँगी। परपुरुष को पिता पुत्र या भाई के समान मानूंगी।

२—स्त्री-धन का दुरुपयोग कभी न करूँगी और न अनुचित तरीके से उसे बढाने की कोशिश करूँगी।

३–मैं विवेकपूर्वक धर्म का पालन करूँगी। समभाव रखकर तुम्हारे धर्म में सहायता दूँगी। रूढियों की गुलामी के कारण हठ न करूँगी।

४—तुम्हारा रहस्य किसी पर प्रगट न करूँगी।

५—वर की अवस्था देखकर ही मैं खर्च करूँगी अपव्यय कभी न करूँगी और ईमानदारी से गृहप्रबन्ध करूँगी।

कन्या—अनुमति बिना न प्रगट करूँगी कोई भी रहस्य की बात।
और न अपना भी रहस्य मैं रक्खूंगी तुमसे अज्ञात ॥
एक बनेंगे दोनों मिलकर एक घाट पीवेंगे नीर।
दिखने भर को रह जावेंगे केवल अपने भिन्न शरीर ॥

## पांचवाँपद–आर्थिक-व्यवस्था

वर—होगी देवि तुम्हारी जो जो आवश्कता जीवन की।
वह सब पूर्ण करूंगा चिन्ता मुझे न है तनकी धनकी ॥
लक्ष्मी अगर रुष्ट भी होगी तो न कभी घबड़ाऊगा।
मुट्ठीभर अनाज पाऊगा पहिले तुम्हें चढ़ाऊंगा ॥
कन्या—घरकी हालत देख मितव्ययिता का ध्यान रखूंगी मैं।
कभी अपव्यय करूंगी न मैं पूरी सेवा दूंगी मैं ॥
मुट्ठीभर भी अन्न मिलेगा खुश होकर स्वीकारूंगी।
"जितनी लम्बी खौर रहेगी उतने पैर पसारूंगी"

## छट्ठापद–सेवा

वर—रोग आदि विपदा आनेपर दूगा साथ तुम्हारा।
दास बनूगा पार करूंगा विपदाओं की धारा ॥
किसी तरह का और अगर तुमपर संकट आवेगा।
मुझको मार विना न तुमको हाथ लगा पावेगा ॥
कन्या—विपदाओं में सङ्ग रहूंगी बनी रहूंगी दासी।
छोड़ूंगी सर्वस्व, रहूंगी बस सेवा की प्यासी ॥

---

६–बीमारी आदि में तुम्हारी सेवा करूँगी। और भी हर तरह की आपत्तियों में यथाशक्ति सहायता दूगी तथा साथ रहूँगी।

७–तुम्हारे कार्यों में यथाशक्ति सहयोग करूँगी।

सेवा की पवित्र वेदी पर जीवन बलि का दूँगी।
अपने प्राण निचोड तुम्हारी सेवा में धर दूँगी॥

सातवाँ पद- होगा

वर—होगा तुम्हारा कार्य जो उसमें रहूँगा साथ मैं।
होगी सदा इच्छा यही कुछ तो बटाऊँ हाथ मैं॥
कोशिश करूँगा सर्वदा हममें सदा सहयोग हो।
मिलकर हमारा याग हो मिलकर हमारा भोग हो॥

कन्या—आलस्यको तजकर करूँगी सब तरह सहकार मैं।
अपने प्रयत्नों से तुम्हारा कम करूँगी भार मैं।
घर को करूँगी स्वर्ग-सा आनन्द का आगार मैं।
होगी यही बस भावना पाऊँ तुम्हारा प्यार मैं॥

१२—इसके बाद वर-कन्या अपने स्थान पर बैठ जाँय। आचार्य उपस्थित सज्जनों से कहे—

आज……… तिथि माह सवत् ता वार को श्रीमान्……………और श्रीमती…………के पुत्र श्री……तथा श्रीमान……और श्रीमती…………की पुत्री श्रीमती……परस्पर विवाह सम्बन्ध से जुडना चाहते हैं। इस योग्य सम्बन्ध के लिये मैं आप लोगों की अनुमति चाहता हूँ। आशा है आप अवश्य ही प्रदान करेंगे।

१३--(क) आचार्य की बात सुनकर दर्शकों में से कोई भाई या बहिन निम्नलिखित पद्य पढ़े। हो सके तो बाकी लोग दुहराते जायँ—

